- **गण्डकः**—पुं°—————रुकावट, बाधा
- **गण्डकः**—पुं°—————जोड़, गांठ
- **गण्डकः**—पुं°—————चिह्न, धब्बा
- **गण्डकः**—पुं°—————फोड़ा, रसौली, फुंसी
- **गण्डकः**—पुं°—————वियोजन, वियोग
- **गण्डकः**—पुं°—————चार कौड़ी के मूल्य का सिक्का
- **गण्डकवती**—स्त्री°—गण्डक-वती———एक नदी का नाम जो गंगा में मिल जाती है
- **गण्डका**—स्त्री°———गंडक - टाप्—लौंदा, पिण्ड या डली
- **गण्डकी**—स्त्री°———गण्डक - ङीष्—एक नदी का नाम जो गंगा में मिल जाती है
- **गण्डकी**—स्त्री°—————मादा गैंडा
- **गण्डकीपुत्रः**—पुं°—गण्डकी-पुत्रः———शालिग्राम
- **गण्डकीशिला**—स्त्री°—गण्डकी-शिला———शालिग्राम
- **गण्डलिन्**—पुं°———गण्डल - इनि—शिव
- **गण्डिः**—स्त्री°———गण्ड - इनि—वृक्ष का तना, जड़ से लेकर उस स्थान तक जहाँ से शाखाएँ आरम्भ होती हैं
- **गण्डिका**—स्त्री°———गण्डक - टाप्, इत्वम्—एक प्रकार का कंकड़
- **गण्डिका**—स्त्री°—————एक प्रकार का पेय
- **गण्डीरः**—पुं°———गण्ड् - ईरन्—नायक, शूरवीर
- **गण्डू**—स्त्री°—————जोड़, गाँठ
- **गण्डू**—स्त्री°—————हड्डी
- **गण्डू**—स्त्री°—————तकिया
- **गण्डू**—स्त्री°—————तेल
- **गण्डूपदः**—पुं°—गण्डू-पदः———एकप्रकार का कीड़ा, केंचुआ
- **गण्डूपदभवम्**—नपुं°—गण्डू-पद-भवम्———सीसा
- **गण्डूपदी**—स्त्री°—गण्डू-पदी———छोटा केंचुआ
- **गण्डूषः**—पुं°———गण्ड् - ऊषन—मुहभर, मुट्ठी पर
- **गण्डूषः**—पुं°—————हाथी के सूँड की नोंक
- **गण्डूषा**—स्त्री°———गण्ड् - ऊषन—मुहभर, मुट्ठी पर

- **गण्डूषा**—स्त्री°—-—-—हाथी के सूँड की नोंक
- **गण्डोलः**—पुं°—-—गंड् - ओलच्—कच्ची खांड
- **गण्डोलः**—पुं°—-—-—मुँहभर
- **गत**—भू° क° कृ°—-—गम् - क्त—गया हुआ, व्यतीत, सदा के लिए गया हुआ
- **गत**—भू° क° कृ°—-—गम् - क्त— गुजरा हुआ, बीता हुआ, पिछला
- **गत**—भू° क° कृ°—-—गम् - क्त—मृत, मुर्दा, दिवंगत
- **गत**—भू° क° कृ°—-—गम् - क्त—गया हुआ, पहुँचा हुआ, पहुँचने वाला
- **गत**—भू° क° कृ°—-—गम् - क्त—अन्तर्गत, अन्तःस्थित, बैठा हुआ, विश्राम करता हुआ, सम्मिलित
- **गत**—भू° क° कृ°—-—गम् - क्त—फँसा हुआ, घटाया गया, आपद्गत
- **गत**—भू° क° कृ°—-—गम् - क्त—संकेत करते हुए, संबंध रखते हुए, के विषय में, की बावत, विषयक, संबद्ध
- **गतम्**—नपुं°—-—गम् - क्त—गति, जाना
- **गतम्**—नपुं°—-—गम् - क्त—चाल, चलने की रीति
- **गतम्**—नपुं°—-—गम् - क्त—घटना
- **गतम्**—नपुं°—-—गम् - क्त—यदि समास में प्रथम पद के रुप में प्रयुक्त हो तो इसका ‘मुक्त’ ‘विरहित’ ‘वंचित’ और ‘बिना’ शब्दों में अनुवाद करते है
- **गताक्ष**—वि°—गत-अक्ष—-—दृष्टिहीन, अन्धा
- **गताध्वन**—वि°—गत-अध्वन—-—जिसने अपनी यात्रा समाप्त कर ली है
- **गताध्वन**—वि°—गत-अध्वन—-—अभिज्ञ, परिचित
- **गताध्वन**—स्त्री°—गत-अध्वन—-—चतुर्दशी से युक्त अमावस्या
- **गतानुगत**—वि°—गत-अनुगत—-—पूर्वोदाहरण या प्रथा का अनुयायी होना
- **गतानुगतिक**—वि°—गत-अनुगतिक—-—दूसरों की नकल करने वाला, अन्धानुयायी
- **गतान्त**—वि°—गत-अन्त—-—जिसका अन्त समय आ गया है
- **गतार्थ**—वि°—गत-अर्थ—-—निर्धन
- **गतार्थ**—वि°—गत-अर्थ—-—अर्थहीन
- **गतासु**—वि°—गत-असु—-—समाप्त, मृत
- **गतजीवित**—वि°—गत-जीवित—-—समाप्त, मृत
- **गतप्राण**—वि°—गत-प्राण—-—समाप्त, मृत
- **गतागतम्**—नपुं°—गत-आगतम्—-—जाना-आना, बार-बार मिलना

- **गतागतम्**—नपुं°—गत-आगतम्—-—तारों का अनियमित मार्ग
- **गताधि**—वि°—गत-आधि—-—चिन्ताओं से मुक्त, प्रसन्न
- **गतायुस**—वि°—गत-आयुस—-—जीर्ण, निर्बल, अतिवृद्ध
- **गतार्तवा**—स्त्री°—गत-आर्तवा—-—जो ऋतुमति की आयु को पार कर चुकी हो, बुढ़िया
- **गतोत्साह**—वि°—गत-उत्साह—-—उत्साहहीन, उदास
- **गतोजस्**—वि°—गत-ओजस्—-—शक्ति या सामर्थ्य से विरहित
- **गतकल्मष**—वि°—गत-कल्मष—-—पाप या जुर्म से मुक्त, पवित्रीकृत
- **गतक्लम**—वि°—गत-क्लम—-—पुनः तरोताजा
- **गतचेतन**—वि°—गत-चेतन—-—बेहोश, मूर्छित, चेतनाहीन
- **गतदिनम्**—अव्य°—गत-दिनम्—-—बीता हुआ कल
- **गतप्रत्यागत**—वि°—गत-प्रत्यागत—-—जाकर वापिस आया हूआ
- **गतप्रभ**—वि°—गत-प्रभ—-—दीप्तिरहित, धुंधला, मलिन, मद्धम या म्लान
- **गतप्राण**—वि°—गत-प्राण—-—जीवरहित, मृत
- **गतप्राय**—वि°—गत-प्राय—-—लगभग गया हुआ, तकरीबन बीता हुआ
- **गतभर्तृका**—स्त्री°—गत-भर्तृका—-—विधवा स्त्री
- **गतभर्तृका**—स्त्री°—गत-भर्तृका—-—वह स्त्री जिसका पति प्रदेश गया हो
- **गतलक्ष्मीक**—वि°—गत-लक्ष्मीक—-—कान्तिहीन, दीप्ति से रहित, म्लान
- **गतलक्ष्मीक**—वि°—गत-लक्ष्मीक—-—धन से वञ्चित, निर्धनीकृत, घाटे की यन्त्रणा से पीड़ित
- **गतवयस्क**—वि°—गत-वयस्क—-—बहुत आयु का, बूढ़ा, वृद्ध
- **गतवर्षः**—पुं°—गत-वर्षः—-—बीता हुआ वर्ष
- **गतवर्षम्**—नपुं°—गत-वर्षम्—-—बीता हुआ वर्ष
- **गतवैर**—वि°—गत-वैर—-—मेल-मिलाप से रहने वाला, पुनर्मिलित
- **गतव्यथ**—वि°—गत-व्यथ—-—पीड़ा से मुक्त
- **गतशैशव**—वि°—गत-शैशव—-—जिसका बचपन बित गया है
- **गतसत्त्व**—वि°—गत-सत्त्व—-—मृत, ध्वस्त, जीवनरहित
- **गतसत्त्व**—वि°—गत-सत्त्व—-—ओछा
- **गतसन्नकः**—पुं°—गत-सन्नकः—-—जिसका मद न झरता हो

- **गतस्पृह**—वि°—गत-स्पृह—-—सांसारिक विषयवासनाओं से उदासीन
- **गतिः**—स्त्री°—-—गम् - क्तिन्—गति, गमन, जाना, चाल
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—पहुँच, प्रवेश
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—कार्यक्षेत्र, गुंजायश
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—मोड़, चर्या
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—जाना, पहुँचना, प्राप्त करना
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—भाग्य, फल
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—अवस्था, दशा
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—प्रस्थापना, संस्थान, स्थिति, अवस्थिति
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—साधन, तरकीब, प्रणाली, दूसरा उपाय
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—आश्रय, रक्षास्थल, शरण, शरणागार, अवलंब
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—स्रोत, उद्गम, प्राप्तिस्थान
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—मार्ग, पथ
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—प्रयाण, प्रयात्रा
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—घटना, फल, परिणाम
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—घटनाक्रम, बाग्य, किस्मत
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—नक्षत्र पथ
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—ग्रह की अपने ही कक्ष में दैनिक गति
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—रिसने वाला घाव, नासूर
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—ज्ञान, बुद्धिमत्ता
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—पुनःर्जन्म, आवागमन
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—जीवन की अवस्थाएँ
- **गतिः**—स्त्री°—-—-—उपसर्ग तथा क्रिया विशेषणात्मक अव्यय जबकि यह किसी क्रिया या कृदन्तक से पूर्व लगाये जाये।
- **गतानुसारः**—पुं°—गति-अनुसारः—-—दूसरे के मार्ग का अनुगमन करने वाला
- **गतिभङ्गः**—पुं°—गति-भङ्गः—-—ठहरना
- **गतिहीन**—वि°—गति-हीन—-—अशरण, निस्सहाय, परित्यक्त
- **गत्वर**—वि°—-—गम् - क्वरप्, अनुनासिक लोपः, तुक्—गतिशील, चर, जंगम

- **गत्वर**—वि॰—-—-—अस्थायी, विनश्वर
- **गद्**—भ्वा॰ पर॰ <गदति>, <गदित>—-—-—स्पष्ट कहना, कथन करना, बोलना, वर्णन करना
- **गद्**—भ्वा॰ पर॰ <गदति>, <गदित>—-—-—गणना करना
- **निगद्**—भ्वा॰ पर॰—नि-गद्—-—घोषण करना, बोलना, कहना @ रघु॰ २।३३
- **गदः**—पुं॰—-—गद् - अच्—बोलना, भाषण
- **गदः**—पुं॰—-—गद् - अच्—वाक्य
- **गदः**—पुं॰—-—गद् - अच्—रोग, बीमारी
- **गदः**—पुं॰—-—गद् - अच्—गर्जन, गड़गड़ाहट
- **गदम्**—नपुं॰—-—गद् - अच्—एकप्रकार का विष
- **गदागदौ**—पुं॰—गद-अगदौ—-—दो अश्विनी कुमार, देवताओं के वैद्य
- **गदाग्रणीः**—पुं॰—गद-अग्रणीः—-—सब रोगों का राजा
- **गदाम्बरः**—पुं॰—गद-अम्बरः—-—बादल
- **गदारातिः**—पुं॰—गद-अरातिः—-—औषधि, दवा
- **गदयित्नु**—वि॰—-—गद् - णिच् - इत्नुच्—मुखर, वाचाल, बातूनी
- **गदयित्नु**—वि॰—-—गद् - णिच् - इत्नुच्—कामुक, विषयी
- **गदयित्नुः**—पुं॰—-—गद् - णिच् - इत्नुच्—कामदेव
- **गदा**—स्त्री॰—-—गद् - अच् - टाप्—क्रीडायष्टि या गदा, मुद्गर
- **गदाग्रजः**—पुं॰—गदा-अग्रजः—-—कृष्ण
- **गदाग्रपाणि**—वि॰—गदा-अग्रपाणि—-—दाहिने हाथ में गदा लिए हुए
- **गदाधरः**—पुं॰—गदा-धरः—-—विष्णु की उपाधि
- **गदाभृत्**—वि॰—गदा-भृत्—-—गदाधारी, गदा से युद्ध करने वाला
- **गदाभृत्**—पुं॰—गदा-भृत्—-—विष्णु की उपाधि
- **गदायुद्धम्**—नपुं॰—गदा-युद्धम्—-—गदा से लड़ा जानेवाला युद्ध
- **गदाहस्त**—वि॰—गदा-हस्त—-—गदा से सुसज्जित
- **गदिन्**—वि॰—-—गदा - इनि—गदाधारी
- **गदिन्**—वि॰—-—गदा - इनि—रोगग्रस्त, रुग्ण
- **गदिन्**—पुं॰—-—गदा - इनि—विष्णु की उपाधि

- **गद्गद**—वि०——–गद् इत्यव्यक्तं वदति - गद् - गद् - अच्—हकलाने वाला, हकला कर बोलने वाला
- **गद्गदम्**—अव्य०——–——अटकअटककर बोलने या हकलाने का स्वर
- **गद्गदः**—पुं०——–——हकलान, अस्पष्ट या उलट-पुलट भाषण
- **गद्गदम्**—नपुं०——–——हकलान, अस्पष्ट या उलट-पुलट भाषण
- **गद्गदध्वनिः**—पुं०—गद्गद-ध्वनिः—–—हर्ष या शोक सूचक मन्द अस्पष्ट ध्वनि
- **गद्गदवाच्**—स्त्री०—गद्गद-वाच्—–—सुबकी आदि से अन्तर्हित, अस्पष्ट या उलट-पुलट वाणी
- **गद्गदस्वर**—वि०—गद्गद-स्वर——–हकलाने वाले स्वर से उच्चारण करने वाला
- **गद्गदस्वर**—पुं०—गद्गद-स्वरः——–अस्पष्ट तथा हकलाने का उच्चारण
- **गद्गदस्वर**—पुं०—गद्गद-स्वरः——–भैंसा
- **गद्य**—सं० कृ०——–गद् - यत्—बोले जाने या उच्चारण किये जाने के योग्य
- **गद्यम्**—नपुं०——–गद् - यत्—नसर, गद्य रचना, छन्दविरहित रचना, तीन प्रकार की रचनाओं में से एक
- **गद्याणकः**—पुं०——–——४१ घुंघचियों के समान भार, ४१ रत्तियों का वजन
- **गद्यानकः**—पुं०——–——४२ घुंघचियों के समान भार, ४१ रत्तियों का वजन
- **गद्यालकः**—पुं०——–——४३ घुंघचियों के समान भार, ४१ रत्तियों का वजन
- **गन्तृ**—वि०——–——जो जाता है, घूमता है
- **गन्तृ**—वि०——–——किसी स्त्री से मैथुन करने वाला
- **गन्त्री**—स्त्री०——–गम् - ष्ट्रन् - ङीष्—बैलगाड़ी
- **गन्त्रीरथः**—पुं०—गन्त्री-रथः—–—बैलगाड़ी
- **गन्धः**—पुं०——–गन्ध् - अच् —बू, वास्य
- **गन्धः**—पुं०——–——वैशेषिक दर्शन में प्रतिपादित २४ गुणों में से एक गुण, वहाँ यह पृथ्वी का गुणात्मक लक्षण है, पृथ्वी को गन्धवती कहा गया है
- **गन्धः**—पुं०——–——वस्तु की केवल गन्धमात्र, जरा सा, बहुत ही थोड़े परिणाम में
- **गन्धः**—पुं०——–——सुगन्ध, कोई सुगन्धित सामग्री
- **गन्धः**—पुं०——–——गन्धक
- **गन्धः**—पुं०——–——पिसा हुआ चन्दन चूरा
- **गन्धः**—पुं०——–——संयोग, सम्बन्ध, पडौस
- **गन्धः**—पुं०——–——घमण्ड, अहंकार
- **गन्धम्**—नपुं०——–——गन्ध, बू

- **गन्धम्**—नपुं°—-—-—काली, अगरलकड़ी
- **गन्धाधिकम्**—नपुं°—गन्धः-अधिकम्—-—एक प्रकार का सुगन्धद्रव्य
- **गन्धापकर्षणम्**—नपुं°—गन्धः-अपकर्षणम्—-—गन्ध दूर करना
- **गन्धाम्बु**—नपुं°—गन्धः-अम्बु—-—सुवासित जल
- **गन्धाम्ला**—स्त्री°—गन्धः-अम्ला—-—जंगली नींबू का वृक्ष
- **गन्धाश्मन्**—पुं°—गन्धः-अश्मन्—-—गन्धक
- **गन्धाष्टकम्**—नपुं°—गन्धः-अष्टकम्—-—आठ सुगन्ध द्रव्यों का मिश्रण जो देवताओं पर चढ़ाया जाय, देवताओं की प्रकृति के अनुसार यह भिन्न-भिन्न प्रकार का होता है
- **गन्धाखुः**—पुं°—गन्धः-आखुः—-—छछुन्दर
- **गन्धाजीवः**—पुं°—गन्धः-आजीवः—-—सुगन्धों का विक्रेता
- **गन्धाढ्य**—वि°—गन्धः-आढ्य—-—गन्धसमृद्ध, बहुत सुगन्धित
- **गन्धाढ्यः**—पुं°—गन्धः-आढ्यः—-—नारंगी का पेड़
- **गन्धाढ्यम्**—नपुं°—गन्धः-आढ्यम्—-—चन्दन की लकड़ी
- **गन्धेन्द्रियम्**—नपुं°—गन्धः-इन्द्रियम्—-—नाक, घ्राणेन्द्रिय
- **गन्धिभः**—पुं°—गन्धः-इभः—-—हाथी, सर्वोत्तम हाथी
- **गन्धगजः**—पुं°—गन्धः-गजः—-—हाथी, सर्वोत्तम हाथी
- **गन्धद्विपः**—पुं°—गन्धः-द्विपः—-—हाथी, सर्वोत्तम हाथी
- **गन्धहस्तिन्**—पुं°—गन्धः-हस्तिन्—-—हाथी, सर्वोत्तम हाथी
- **गन्धोत्तमा**—स्त्री°—गन्धः-उत्तमा—-—मदिरा, शराब
- **गन्धोतम्**—नपुं°—गन्धः-उतम्—-—सगन्धित जल
- **गन्धोपजीवन्**—पुं°—गन्धः-उपजीवन्—-—गन्धद्रव्यों से आजीविका कमाने वाला, गन्धी
- **गन्धोतुः**—पुं°—गन्धः-ओतुः—-—गन्धोतु या गधौतुः, गन्धबिलाव
- **गन्धकारिका**—स्त्री°—गन्धः-कारिका—-—सुगन्धद्रव्य बनाने वाली सेविका, शिल्पकार स्त्री जो दूसरे के घर उसके नियंत्रण में रहती है
- **गन्धकालिका**—स्त्री°—गन्धः-कालिका—-—व्यास की माता सत्यवती
- **गन्धकाली**—स्त्री°—गन्धः-काली—-—व्यास की माता सत्यवती
- **गन्धकाष्ठम्**—नपुं°—गन्धः-काष्ठम्—-—अगर की लकड़ी
- **गन्धकुटी**—स्त्री°—गन्धः-कुटी—-—एक प्रकार का गन्धद्रव्य

- **गन्धकेलिका**—स्त्री°—गन्धः-केलिका—-—कस्तूरी
- **गन्धचेलिका**—स्त्री°—गन्धः-चेलिका—-—कस्तूरी
- **गन्धगुण**—वि°—गन्धः-गुण—-—गंधगुण वाला, गंधयुक्त
- **गन्धघ्राणम्**—नपुं°—गन्धः-घ्राणम्—-—गंध का सूंघना
- **गन्धजलम्**—नपुं°—गन्धः-जलम्—-—सुवासित, सुगंधित जल
- **गन्धज्ञा**—स्त्री°—गन्धः-ज्ञा—-—नासिका
- **गन्धतूर्यम्**—नपुं°—गन्धः-तूर्यम्—-—बिगुल तथा दुंदुभि आदि रणवाद्य
- **गन्धतैलम्**—नपुं°—गन्धः-तैलम्—-—खुशबूदार तेल, सुगन्धित द्रव्यों से तैयार किया गया तेल
- **गन्धदारु**—नपुं°—गन्धः-दारु—-—अगर की लकड़ी
- **गन्धद्रव्यम्**—नपुं°—गन्धः-द्रव्यम्—-—सुगन्धित द्रव्य
- **गन्धधूलिः**—स्त्री°—गन्धः-धूलिः—-—कस्तूरी
- **गन्धनकुलः**—पुं°—गन्धः-नकुलः—-—छछुन्दर
- **गन्धनालिका**—स्त्री°—गन्धः-नालिका—-—नासिका
- **गन्धनाली**—स्त्री°—गन्धः-नाली—-—नासिका
- **गन्धनिलया**—स्त्री°—गन्धः-निलया—-—एक प्रकार की चमेली
- **गन्धपः**—पुं°—गन्धः-पः—-—एक पितृवर्ग
- **गन्धपलाशिका**—स्त्री°—गन्धः-पलाशिका—-—हल्दी
- **गन्धपलाशी**—स्त्री°—गन्धः-पलाशी—-—आमा हल्दी की जाति
- **गन्धपाषाणः**—पुं°—गन्धः-पाषाणः—-—गन्धक
- **गन्धपिशाचिका**—स्त्री°—गन्धः-पिशाचिका—-—धूने का धूआँ
- **गन्धपुष्पः**—पुं°—गन्धः-पुष्पः—-—बेत का पौधा
- **गन्धपुष्पः**—पुं°—गन्धः-पुष्पः—-—केवड़े का पौधा
- **गन्धपुष्पम्**—नपुं°—गन्धः-पुष्पम्—-—खुशबूदार फूल
- **गन्धपुष्पा**—स्त्री°—गन्धः-पुष्पा—-—नील का पौधा
- **गन्धपूतना**—स्त्री°—गन्धः-पूतना—-—भूतनी, प्रेतनी
- **गन्धफली**—स्त्री°—गन्धः-फली—-—प्रियंगुलता
- **गन्धफली**—स्त्री°—गन्धः-फली—-—चम्पककली

- **गन्धबधुः**—पुं०—गन्धः-बधुः—–—आम का वृक्ष
- **गन्धमातृ**—स्त्री०—गन्धः-मातृ—–—पृथ्वी
- **गन्धमादनः**—पुं०—गन्धः-मादनः—–—भौंरा
- **गन्धमादनः**—पुं०—गन्धः-मादनः—–—गन्धक
- **गन्धमादनः**—पुं०—गन्धः-मादनः—–—मेरु पहाड़ के पूर्व में स्थित एक पहाड़ जिसमें चन्दन के अनेक जंगल हैं
- **गन्धमादनम्**—नपुं०—गन्धः-मादनम्—–—मेरु पहाड़ के पूर्व में स्थित एक पहाड़ जिसमें चन्दन के अनेक जंगल हैं
- **गन्धमादनी**—स्त्री०—गन्धः-मादनी—–—मदिरा, शराब
- **गन्धमादिनी**—स्त्री०—गन्धः-मादिनी—–—लाख
- **गन्धमार्जारः**—पुं०—गन्धः-मार्जारः—–—गन्धबिलाव
- **गन्धमुखा**—स्त्री०—गन्धः-मुखा—–—छछुन्दर
- **गन्धमूषिकः**—पुं०—गन्धः-मूषिकः—–—छछुन्दर
- **गन्धमूषी**—स्त्री०—गन्धः-मूषी—–—छछुन्दर
- **गन्धमृगः**—पुं०—गन्धः-मृगः—–—गन्धबिलाव
- **गन्धमृगः**—पुं०—गन्धः-मृगः—–—कस्तूरीमृग
- **गन्धमैथुनः**—पुं०—गन्धः-मैथुनः—–—साँड
- **गन्धमोदनः**—पुं०—गन्धः-मोदनः—–—गन्धक
- **गन्धमोहिनी**—स्त्री०—गन्धः-मोहिनी—–—चम्पक की कली
- **गन्धयुक्तिः**—स्त्री०—गन्धः-युक्तिः—–—सुगन्धद्रव्यों की तैयार करने की कला
- **गन्धराजः**—पुं०—गन्धः-राजः—–—एक प्रकार की चमेली
- **गन्धराजम्**—नपुं०—गन्धः-राजम्—–—एकप्रकार का गन्धद्रव्य
- **गन्धराजम्**—नपुं०—गन्धः-राजम्—–—चन्दन की लकड़ी
- **गन्धलता**—स्त्री०—गन्धः-लता—–—प्रियंगुलता
- **गन्धलोलुपा**—स्त्री०—गन्धः-लोलुपा—–—मधुमक्खी
- **गन्धवहः**—पुं०—गन्धः-वहः—–—वायु
- **गन्धवहा**—स्त्री०—गन्धः-वहा—–—नासिका
- **गन्धवाहकः**—पुं०—गन्धः-वाहकः—–— वायु
- **गन्धवाहकः**—पुं०—गन्धः-वाहकः—–—कस्तूरी मृग

- **गन्धवाही**—स्त्री°—गन्धः-वाही—-—नासिका
- **गन्धविह्वलः**—पुं°—गन्धः-विह्वलः—-—गेहूँ
- **गन्धवृक्षः**—पुं°—गन्धः-वृक्षः—-—साल का पेड़
- **गन्धव्याकुलम्**—नपुं°—गन्धः-व्याकुलम्—-—कंकोल का पेड़
- **गन्धशुण्डिनी**—स्त्री°—गन्धः-शुण्डिनी—-—छछुन्दर
- **गन्धशेखरः**—पुं°—गन्धः-शेखरः—-—कस्तूरी
- **गन्धसारः**—पुं°—गन्धः-सारः—-—चन्दन
- **गन्धसोमम्**—नपुं°—गन्धः-सोमम्—-—सफेद कुमुदिनी
- **गन्धहारिका**—स्त्री°—गन्धः-हारिका—-—गंधकारिका, स्वामी के पीछे-पीछे सुगंध लेकर चलने वाली सेविका
- **गन्धकः**—पुं°—-—गन्ध - कन्—गंधक
- **गन्धनम्**—नपुं°—-—गन्ध् - ल्युट्—अध्यवसाय, अविराम प्रयत्न
- **गन्धनम्**—नपुं°—-—-—चोट पहुँचाना, क्षति पहुँचाना, मार डालना
- **गन्धनम्**—नपुं°—-—-—प्रकाशन
- **गन्धनम्**—नपुं°—-—-—सूचना, संसूचन, संकेत
- **गन्धर्वः**—पुं°—-—गन्ध - अर्व् - अच्—स्वर्गीय गायक
- **गन्धर्वः**—पुं°—-—-—गवैया
- **गन्धर्वः**—पुं°—-—-—घोड़ा
- **गन्धर्वः**—पुं°—-—-—कस्तूरीमृग
- **गन्धर्वः**—पुं°—-—-—मृत्यु के बाद तथा पुनर्जन्म से पूर्व की आत्मा
- **गन्धर्वः**—पुं°—-—-—कोयल
- **गन्धर्वनगरम्**—नपुं°—गन्धर्व-नगरम्—-—गन्धर्वों का नगर, आकाश में एक काल्पनिक नगर
- **गन्धर्वपुरम्**—नपुं°—गन्धर्व-पुरम्—-—गन्धर्वों का नगर, आकाश में एक काल्पनिक नगर
- **गन्धर्वराजः**—पुं°—गन्धर्व-राजः—-—चित्ररथ, गंधर्वों का स्वामी
- **गन्धर्वविद्या**—स्त्री°—गन्धर्व-विद्या—-—संगीत कला
- **गन्धर्वविवाहः**—पुं°—गन्धर्व-विवाहः—-—आठ प्रकार के विवाहों में से एक
- **गन्धर्ववेदः**—पुं°—गन्धर्व-वेदः—-—चार उपवेदों में से एक, जिसमें संगीत कला का विवेचन है
- **गन्धर्वहस्तः**—पुं°—गन्धर्व-हस्तः—-—एरंड का पौधा

- **गन्धर्वहस्तकः**—पुं०—गन्धर्व-हस्तकः—-—एरंड का पौधा
- **गन्धारः**—पुं०—-—गन्ध - ऋ - अण्—एक देश और उसके शासकों का नाम
- **गन्धाली**—स्त्री०—-—-—भिड़
- **गन्धाली**—स्त्री०—-—-—सतत सुगंध
- **गन्धालीगर्भः**—पुं०—गन्धाली-गर्भः—-—छोटी इलायची
- **गन्धालु**—वि०—-—गन्ध - आलुच्—सुगंधित, सुवासित, खुशबूदार
- **गन्धिक**—वि०—-—गन्ध - ठन्—गंधवाला
- **गन्धिक**—वि०—-—-—लेशमात्र रखने वाला
- **गन्धिकः**—पुं०—-—-—सुगंधों का विक्रेता
- **गन्धिकः**—पुं०—-—-—गंधक
- **गभस्ति**—पुं०—-—गम्यते ज्ञायते - गम् - ड = गः विषयः तं विभस्ति, भस् - क्तिच्—प्रकाश की किरण, सूर्यकिरण या चन्द्रकिरण
- **गभस्तिः**—पुं०—-—-— सूर्य
- **गभस्तिः**—स्त्री०—-—-—अग्नि की पत्नी स्वाहा का विशेषण
- **गभस्तिकरः**—पुं०—गभस्ति-करः—-—सूर्य
- **गभस्तिपाणिः**—पुं०—गभस्ति-पाणिः—-—सूर्य
- **गभस्तिहस्तः**—पुं०—गभस्ति-हस्तः—-—सूर्य
- **गभस्तिमत्**—पुं०—-—गभस्ति - मतुप्—सूर्य
- **गभस्तिमत्**—नपुं०—-—-—पाताल के सात प्रभागों में से एक
- **गभीर**—वि०—-—गच्छति जलमात्र; गम् - ईरन्, नि० भुगागमः = गम्भीर—गहरा
- **गभीर**—वि०—-—-—गहरी आवाज वाला
- **गभीर**—वि०—-—-—घना, सटा हुआ, दुर्गम
- **गभीर**—वि०—-—-—अगाध, मेघावी
- **गभीर**—वि०—-—-—संगीन, संजीदा, महत्त्वपूर्ण, उद्यत
- **गभीर**—वि०—-—-—गुप्त, रहस्यपूर्ण
- **गभीर**—वि०—-—-—गहन, दुर्बोध, दुर्गाह्य
- **गभीरात्मन्**—पुं०—गभीर-आत्मन्—-—परमात्मा
- **गभीरवेध**—वि०—गभीर-वेध—-—अत्यन्त भेदक या अन्तः प्रवेशी

- **गभीरिका**—स्त्री०—-—गभीर - कन् - टाप्, इत्वम्—गहरी आवाज वाला बड़ा ढोल
- **गभोलिकः**—पुं०—-—?—छोटा गावदुम तकिया
- **गम्**—भ्वा० पर० <गच्छति>—-—-—जाना, चलना, फिरना
- **गम्**—भ्वा० पर० <गच्छति>—-—-—बिदा होना, चले जाना, दूर जाना, खाना होना, प्रस्थान करना
- **गम्**—भ्वा० पर० <गच्छति>—-—-—जाना, पहुँचना, सहारा लेना, आ जाना, समीप आना
- **गम्**—भ्वा० पर० <गच्छति>—-—-—गुजारना, बीतना, व्यतीत होना
- **गम्**—भ्वा० पर० <गच्छति>—-—-—अवस्था या दशा को प्राप्त होना, होना, अनुभव करना, भुगतना, भोगना
- **गम्**—भ्वा० पर० <गच्छति>—-—-—सहवास करना, मैथुन करना
- **गम्**—भ्वा० पर०—-—-—भिजवाना, पहुँचाना, प्राप्त होना
- **गम्**—भ्वा० पर०—-—-—उपयोग करना, बिताना
- **गम्**—भ्वा० पर०—-—-—स्पष्ट करना, व्याख्या करना, विवरण देना
- **गम्**—भ्वा० पर०—-—-—अर्थ बतलाना, संकेत करना, विचार व्यक्त करना
- **अतिगम्**—भ्वा० पर०—अति-गम्—-—दूर जाना, बीत जाना
- **अधिगम्**—भ्वा० पर०—अधि-गम्—-—अभिग्रहण करना, अवाप्त करना, ले लेना
- **अधिगम्**—भ्वा० पर०—अधि-गम्—-—निष्पन्न करना, सुरक्षित करना, पूरा करना
- **अधिगम्**—भ्वा० पर०—अधि-गम्—-—समीप जाना, की ओर जाना, पहुँचना, पैठ रखना
- **अधिगम्**—भ्वा० पर०—अधि-गम्—-—जानना, सीखना, अध्ययन करना, समझना
- **अधिगम्**—भ्वा० पर०—अधि-गम्—-—विवाह करना, ग्रहण करना
- **अध्यागम्**—भ्वा० पर०—अध्या-गम्—-—प्राप्त करना, होना, घटित होना
- **अनुगम्**—भ्वा० पर०—अनु-गम्—-—मिलना-जुलना, पीछे चलना, साथ चलना
- **अनुगम्**—भ्वा० पर०—अनु-गम्—-—नकल करना, समरुप होना, उत्तर देना
- **अन्तरगम्**—भ्वा० पर०—अन्तर-गम्—-—बीच में जाना, सम्मिलित होना, अन्तर्हित होना
- **अपगम्**—भ्वा० पर०—अप-गम्—-—दूर चले जाना, जुदा हो जाना, बीत जाना
- **अपगम्**—भ्वा० पर०—अप-गम्—-—ओझल होना, अन्तर्धान होना, से चले जाना
- **अभिगम्**—भ्वा० पर०—अभि-गम्—-—निकट जाना, समीप होना, दर्शन करना
- **अभिगम्**—भ्वा० पर०—अभि-गम्—-—मिलना, घटित होना
- **अभिगम्**—भ्वा० पर०—अभि-गम्—-—सहवास करना, मैथुन करना

- **अभ्यागम्**—भ्वा० पर०—अभ्या-गम्—-—समीप आना, पहुँचना, निकट आना
- **अभ्यागम्**—भ्वा० पर०—अभ्या-गम्—-—प्राप्त करना, हासिल करना
- **अभ्युद्गम्**—भ्वा० पर०—अभ्युद्-गम्—-—उठना, ऊपर जाना
- **अभ्युद्गम्**—भ्वा० पर०—अभ्युद्-गम्—-—की ओर जाना, मिलने के लिए आगे बढ़ना
- **अभ्युपगम्**—भ्वा० पर०—अभ्युप-गम्—-—सहमत होना, स्वीकार करना, जिम्मेवारी लेना, मानना, मंजूर करना, अपनाना
- **अवगम्**—भ्वा० पर०—अव-गम्—-—जानना, सीखना, विचारना, समझना, विश्वास करना
- **अवगम्**—भ्वा० पर०—अव-गम्—-—विचार करना, मानना, समझना
- **अवगम्**—भ्वा० पर०—अव-गम्—-—वहन करना, प्रकट करना, संकेत करना, जाहिर करना, कहना
- **आगम्**—भ्वा० पर०—आ-गम्—-—आना, पहुँचना
- **आगम्**—भ्वा० पर०—आ-गम्—-—आ जाना, प्राप्त करना, पहुँच जाना
- **आगम्**—भ्वा० पर०—आ-गम्—-—ले जाना, वहन करना, लाना
- **आगम्**—भ्वा० पर०—आ-गम्—-—सीखना, अध्ययन करना
- **आगम्**—भ्वा० पर०—आ-गम्—-—प्रतीक्षा करना
- **उदगम्**—भ्वा० पर०—उद-गम्—-—उठना, ऊपर जाना
- **उदगम्**—भ्वा० पर०—उद-गम्—-—अंकुर फूटना, दिखाई देना
- **उदगम्**—भ्वा० पर०—उद-गम्—-—उदय होना, निकलना, पैदा हओन, जन्म लेना
- **उदगम्**—भ्वा० पर०—उद-गम्—-—प्रसिद्ध या विख्यात होना
- **उपगम्**—भ्वा० पर०—उप-गम्—-—जाना, निकट जान, प्राप्त करना, अभिग्रहण करना
- **उपगम्**—भ्वा० पर०—उप-गम्—-—पैठना, अन्दर घुसना
- **उपगम्**—भ्वा० पर०—उप-गम्—-—अनुभव करना, भुगतना
- **उपगम्**—भ्वा० पर०—उप-गम्—-—अवस्था को प्राप्त होना, प्राप्त करना, अभिग्रहण करना
- **उपगम्**—भ्वा० पर०—उप-गम्—-—मान लेना, स्वीकृति देना, सहमत होना
- **उपगम्**—भ्वा० पर०—उप-गम्—-—संभोग के लिए स्त्री के निकट जाना
- **उपागम्**—भ्वा० पर०—उपा-गम्—-—आ जाना, पहुँचना
- **उपागम्**—भ्वा० पर०—उपा-गम्—-—पहुँच जाना, अवस्था को ले जाना, प्राप्त करना
- **उपागम्**—भ्वा० पर०—उपा-गम्—-—लेना, प्राप्त करना
- **निगम्**—भ्वा० पर०—नि-गम्—-—पहुँच जाना, अभिग्रहण करना, प्राप्त करना, हासिल करना

- **निगम्**—भ्वा० पर०—नि-गम्—-—ज्ञान प्राप्त करना, सीखना
- **निर्गम्**—भ्वा० पर०—निस्-गम्—-—बाहर जाना, जुदा होना
- **निर्गम्**—भ्वा० पर०—निस्-गम्—-—हटाना
- **निर्गम्**—भ्वा० पर०—निस्-गम्—-—मुक्त होना
- **निर्गम्**—भ्वा० पर०—निर्-गम्—-—बाहर जाना, जुदा होना
- **निर्गम्**—भ्वा० पर०—निर्-गम्—-—हटाना
- **निर्गम्**—भ्वा० पर०—निर्-गम्—-—मुक्त होना
- **परागम्**—भ्वा० पर०—परा-गम्—-—वापिस आना
- **परागम्**—भ्वा० पर०—परा-गम्—-—घेरना, लपेटना, व्याप्त करना
- **परिगम्**—भ्वा० पर०—परि-गम्—-—जाना, चक्कर लगाना
- **परिगम्**—भ्वा० पर०—परि-गम्—-—घेरना
- **परिगम्**—भ्वा० पर०—परि-गम्—-—सर्वत्र फैलना, सब दिशाओं में व्याप्त होना
- **परिगम्**—भ्वा० पर०—परि-गम्—-—प्राप्त करना
- **परिगम्**—भ्वा० पर०—परि-गम्—-—जानना, समझना, सीखना
- **परिगम्**—भ्वा० पर०—परि-गम्—-—मरना, चले जाना
- **परिगम्**—भ्वा० पर०—परि-गम्—-—प्रभावित करना, ग्रस्त करना
- **पर्यागम्**—भ्वा० पर०—पर्या-गम्—-—निकट जाना, की ओर जाना
- **पर्यागम्**—भ्वा० पर०—पर्या-गम्—-—पूरा करना, समाप्त करना
- **पर्यागम्**—भ्वा० पर०—पर्या-गम्—-—जीतना, अभिभूत करना
- **प्रतिगम्**—भ्वा० पर०—प्रति-गम्—-—वापिस जाना
- **प्रतिगम्**—भ्वा० पर०—प्रति-गम्—-—बढ़ना, की ओर जाना
- **प्रत्यागम्**—भ्वा० पर०—प्रत्या-गम्—-—वापिस आना, लौट आना
- **प्रत्युद्गम्**—भ्वा० पर०—प्रत्युद्-गम्—-—आगे जाना, बढ़ना या मिलना
- **विगम्**—भ्वा० पर०—वि-गम्—-—बीत जाना
- **विगम्**—भ्वा० पर०—वि-गम्—-—ओझल होना, अन्तर्धान होना
- **विगम्**—भ्वा० पर०—वि-गम्—-—व्यतीत करना, बिताना
- **विनिस्गम्**—भ्वा० पर०—विनिस्-गम्—-—बाहर जाना

- **विनिस्गम्**—भ्वा॰ पर॰—विनिस्-गम्—-—अन्तर्धान होना, ओझल होना
- **विप्रगम्**—भ्वा॰ पर॰—विप्र-गम्—-—अलग होना
- **संगम्**—भ्वा॰ पर॰—सम्-गम्—-—मिल जाना, इकट्ठे चलना, मिलना, मुकाबला करना
- **संगम्**—भ्वा॰ पर॰—सम्-गम्—-—सहवास करना, संभोग करना
- **संगम्**—भ्वा॰ पर॰—सम्-गम्—-—इकट्ठा करना, मिलाना या इकत्र करना
- **समधिगम्**—भ्वा॰ पर॰—समधि-गम्—-—निकट पहुँचना
- **समधिगम्**—भ्वा॰ पर॰—समधि-गम्—-—अध्ययन करना
- **समधिगम्**—भ्वा॰ पर॰—समधि-गम्—-—प्राप्त करना, अभिग्रहण करना
- **समवगम्**—भ्वा॰ पर॰—समव-गम्—-—पूरी तरह से जान लेना
- **समुपागम्**—भ्वा॰ पर॰—समुपा-गम्—-—पास पहुँचना
- **समुपागम्**—भ्वा॰ पर॰—समुपा-गम्—-—आ पड़ना
- **गम**—वि॰—-—गम् -अप्—जाने वाला, हिलने-जुलने वाला, पास जाने वाला, पहुँचाने वाला, हासिल करने वाला आदि
- **गमः**—पुं॰—-—-—जाना, हिलना, जुलना आदि
- **गमः**—पुं॰—-—-—प्रयाण करना
- **गमः**—पुं॰—-—-—आक्रमण कारी का कूच करना
- **गमः**—पुं॰—-—-—सड़क
- **गमः**—पुं॰—-—-—अविचारिता, विचारशून्यता
- **गमः**—पुं॰—-—-—ऊपरीपन, अटकलपच्चू निरीक्षण
- **गमः**—पुं॰—-—-—स्त्री-संभोग, सहवास
- **गमः**—पुं॰—-—-—पासे आदि का खेल
- **गमागमः**—पुं॰—गम-आगमः—-—आना-जाना
- **गमक**—वि॰—-—गम् - ण्वुल्—संकेतक, सुझाव देने वाला, प्रणाम, अनुक्रमणी
- **गमक**—वि॰—-—-—विश्वासोत्पादक
- **गमनम्**—नपुं॰—-—गम् - ल्युट्—जाना, गति, चाल
- **गमनम्**—नपुं॰—-—-—जाना, गति
- **गमनम्**—नपुं॰—-—-—निकट पहुँचना, पहुँचना
- **गमनम्**—नपुं॰—-—-—अभियान

- **गमनम्**—नपुं०———-—अनुभव करना, भुगतना
- **गमनम्**—नपुं०———-—प्राप्त करना, पहुँचना
- **गमनम्**—नपुं०———-—सहवास
- **गमिन्**—वि०—-—गम - इनि—जाने के विचार वाला
- **गमिन्**—पुं०—-—-—यात्री
- **गमनीय**—सं० कृ०—-—गम् - अनीयर्, यत् वा—सुगम
- **गमनीय**—सं० कृ०—-——सुबोध, आसानी से समझ में आने के योग्य
- **गमनीय**—सं० कृ०—-——अभिप्रेत, निहित, अर्थयुक्त
- **गमनीय**—सं० कृ०—-——उपयुक्त, वाञ्छित, योग्य
- **गमनीय**—सं० कृ०—-——सहवास के योग्य
- **गमनीय**—सं० कृ०—-——उपचार योग्य
- **गम्य**—सं० कृ०—-—गम् - अनीयर्, यत् वा—सुगम
- **गम्य**—सं० कृ०—-——सुबोध, आसानी से समझ में आने के योग्य
- **गम्य**—सं० कृ०—-——अभिप्रेत, निहित, अर्थयुक्त
- **गम्य**—सं० कृ०—-——उपयुक्त, वाञ्छित, योग्य
- **गम्य**—सं० कृ०—-——सहवास के योग्य
- **गम्य**—सं० कृ०—-—-—उपचार योग्य
- **गम्भारिका**—स्त्री०—-—गम् - विच् = गम्, तं गमं = निम्नगतिं बिभर्ति - गम् - भृ - ण्वुल् - टाप्, इत्वम्, गम् - भृ - अण् ङीष्—एक वृक्ष का नाम
- **गम्भारी**—स्त्री०—-—गम् - विच् = गम्, तं गमं = निम्नगतिं बिभर्ति - गम् - भृ - ण्वुल् - टाप्, इत्वम्, गम् - भृ - अण् ङीष्—एक वृक्ष का नाम
- **गम्भीर**—वि०———-—गभीर
- **गम्भीरः**—पुं०—-——कमल
- **गम्भीरः**—पुं०—-——जंबीर, नींबू
- **गम्भीरवेदिन्**—वि०—गम्भीर-वेदिन्—-—दुर्दान्त, अड़ियल
- **गयः**—पुं०—-——गया प्रदेश तथा उसके आस-पास रहने वाले लोग
- **गयः**—पुं०—-——एक राक्षस का नाम
- **गया**—स्त्री०—-——बिहार में एक नगर जो एक तीर्थस्थान है
- **गर**—वि०—-—गीर्यते - गॄ - अच्—निगलने वाला

- **गरः**—पुं॰———-—पेय, शरबत
- **गरः**—पुं॰———-—बीमारी, रोग
- **गरः**—पुं॰———-—निगलना
- **गरः**—पुं॰———-—जहर
- **गरः**—पुं॰—-—-—विषनाशक औषधि
- **गरम्**—नपुं॰—-—-—जहर
- **गरम्**—नपुं॰—-——विषनाशक औषधि
- **गरम्**—नपुं॰—-——छिड़कना, तर करना
- **गराधिका**—स्त्री॰—गर-अधिका——लाक्षा नामक कीड़ा
- **गराधिका**—स्त्री॰—गर-अधिका——इस कीड़े से प्राप्त लाल रंग
- **गरघ्नी**—स्त्री॰—गर-घ्नी—-—एक प्रकार की मछली
- **गरद**—वि॰—गर-द——विष देने वाला, जहर देने वाला
- **गरदम्**—नपुं॰—गर-दम्——विष
- **गरव्रतः**—पुं॰—गर-व्रतः—-—मोर
- **गरणम्**—नपुं॰——गॄ - ल्युट्—निगलने की क्रिया
- **गरणम्**—नपुं॰———-—छिड़कना
- **गरणम्**—नपुं॰—-—-—विष
- **गरभः**—पुं॰—-—गॄ - अभच्—भ्रूण, गर्भस्थ बच्चा
- **गरलः**—पुं॰—-—गिरति जीवनम् - गॄ - अलच्, तारा॰—विष, जहर
- **गरलः**—पुं॰—-——साँप का विष
- **गरलम्**—नपुं॰———-—घास का गट्ठड़
- **गरलारिः**—पुं॰—गरल -अरिः——पन्ना, मरकतमणि
- **गरित**—वि॰—-—गर - इतच्—विषयुक्त, जिसे जहर दिया गया हो
- **गरिमन्**—पुं॰——गुरु - इमनिच्, गरादेशः—बोझ, भारीपन
- **गरिमन्**—पुं॰———-—महत्त्व, बड़प्पन, महिमा
- **गरिमन्**—पुं॰————उत्तमता, श्रेष्ठता
- **गरिमन्**—पुं॰————आठ सिद्धियों में से एक सिद्धि जिसके द्वारा अपने आपको इच्छानुसार भारी या हल्का कर सकते है

- **गरिष्ठ**—वि॰—-—गुरु - इष्ठन्, गरादेशः—सबसे भारी
- **गरिष्ठ**—वि॰—-—-—अत्यन्त महत्त्वपूर्ण
- **गरीयस्**—वि॰—-—गुरु - ईयसुन्, गरादेशः—अधिक, भारी, अपेक्षाकृत वजनदार, अपेक्षाकृत महत्त्वपूर्ण
- **गरुड़ः**—पुं॰—-—गरुद्भ्यां डयते - डी - ड पृषो॰ तलोपः - गॄ - उडच्—पक्षियों का राजा
- **गरुड़ः**—पुं॰—-—-—गरुड़ की शक्ल का बना भवन
- **गरुड़ः**—पुं॰—-—-—विशेष सैनिक व्यूह रचना
- **गरुडाग्रजः**—पुं॰—गरुड्-अग्रजः—-—सूर्य के सारथि अरुण का विशेषण
- **गरुडाङ्कः**—पुं॰—गरुड्-अङ्कः—-—विष्णु का विशेषण
- **गरुडाङ्कितम्**—पुं॰—गरुड्-अङ्कितम्—-—पन्ना
- **गरुडाश्मन्**—पुं॰—गरुड्-अश्मन्—-—पन्ना
- **गरुडोत्तीर्णम्**—नपुं॰—गरुड्-उत्तीर्णम्—-—पन्ना
- **गरुडाध्वजः**—पुं॰—गरुड्-ध्वजः—-—विष्णु की उपाधि
- **गरुडव्यूहः**—पुं॰—गरुड्-व्यूहः—-—एक प्रकार की विशेष सैनिक व्यवस्था
- **गरुत्**—पुं॰—-—गॄ (गॄ) - उति—पक्षी के पर, बाजू
- **गरुत्**—पुं॰—-—-—खाना, निगलना
- **गरुत्योधिन्**—पुं॰—गरुत्-योधिन्—-—बटेर
- **गरुत्मत्**—वि॰—-—गरुत् - मतुप्—पक्षी
- **गरुत्मत्**—पुं॰—-—-—गरुड़
- **गरुत्मत्**—पुं॰—-—-—पक्षी
- **गरुलः**—पुं॰—-— = गरुडः, डस्य लः—गरुड़, पक्षियों का राजा
- **गर्गः**—पुं॰—-—गॄ - ग—एक प्राचीन ऋषि, ब्रह्मा का एक पुत्र
- **गर्गः**—पुं॰—-—- साँड़
- **गर्गः**—पुं॰—-—-—केचुवा, गर्ग की संतान
- **गर्गस्रोतः**—नपुं॰—गर्ग-स्रोतः—-—एक तीर्थ
- **गर्गरः**—पुं॰—-—गर्ग इति शब्दं राति - गर्ग - रा - क—भँवर, जलावर्त
- **गर्गरः**—पुं॰—-—-—एक प्रकार का वाद्ययंत्र
- **गर्गरः**—पुं॰—-—-—एक प्रकार की मछली

- **गर्गरः**—पुं०———–—मथानी, दही बिलोने का मटका
- **गर्गरी**—स्त्री०———–—मथानी, पानी का गागर
- **गर्गाटः**—पुं०—–—गर्ग इति शब्देन अटति -गर्ग - अट् - अच्—एक प्रकार की मछली
- **गर्ज्**—भ्वा०, पर०, चुरा०,उभ० ,गर्जति>, <गर्जयति>, <गर्जयते>, <गर्जित>———–—दहाड़ना, गुर्राना
- **गर्ज्**—भ्वा०, उभ० ,गर्जति>, <गर्जयति>, <गर्जयते>, <गर्जित>—-—–—एक गहरी और गड़गड़ाती हुई गर्जना करना
- **अनुगर्ज्**—भ्वा० पर० —अनु-गर्ज्—–—बदले में गड़गड़ाना, गूंजना
- **प्रतिगर्ज्**—भ्वा० पर० —प्रति-गर्ज्—–—चिंघाड़ना, दहाड़ना
- **प्रतिगर्ज्**—भ्वा० पर० —प्रति-गर्ज्—–—मुकाबला करना, विरोध करना
- **गर्जः**—पुं०— —गर्ज - घञ्—हाथियों की चिंघाड
- **गर्जः**—पुं०———–—बादलों की गरज या गड़गड़ाहट
- **गर्जनम्**—नपुं०—–—गर्ज् - ल्युट्—दहाड़ना, चिंघाड़ना, गुर्राना, गड़गड़ाना
- **गर्जनम्**—नपुं०———–—आवाज, कोलाहल
- **गर्जनम्**—नपुं०———–—आवेश, क्रोध
- **गर्जनम्**—नपुं०———–—संग्राम, युद्ध
- **गर्जनम्**—नपुं०———–—झिड़की
- **गर्जा**—स्त्री०—–—गर्ज् - टाप्, गर्ज् - इन—बादलों की गड़गड़ाहट, गरज
- **गर्जिः**—स्त्री०—–—गर्ज् - टाप्, गर्ज् - इन—बादलों की गड़गड़ाहट, गरज
- **गर्जित**—वि०—–—गर्ज् - क्त—गर्जा हुआ, चिंघाड़ा हुआ
- **गर्जितम्**—नपुं०———–—बादलों की गड़गड़ाहट, गरज
- **गर्जितः**—पुं०———–—चिंघाडता हुआ, जिसके मस्तक से मद झरता है
- **गर्तः**—पुं०—–—गृ - तन्—कोटर, छिद्र, गुफा
- **गर्तम्**—नपुं०———–—कोटर, छिद्र, गुफा
- **गर्तः**—पुं०———–—कटिखात
- **गर्तः**—पुं०———–—एक प्रकार का रोग
- **गर्तः**—पुं०———–—एक देश का नाम, त्रिगत का एक भाग
- **गर्ताश्रयः**—पुं०—गर्त-आश्रयः—–—चूहे की भाँति बिल में रहने वाला जानवर
- **गर्तिका**—स्त्री०—–—गर्तः अस्त्यस्याः - गर्त - ठन्—जुलाहे का कारखाना, खड्डी

- **गर्द्**—भ्वा० पर०, चुरा० उभ० <गर्दति>, <गर्दयति>, <गर्दयते>—-—-—शब्द करना, दहाड़ना
- **गर्दभः**—पुं०—-—गर्द् - अभच्—गधा
- **गर्दभः**—पुं०—-—-—गंध, बू
- **गर्दभम्**—नपुं०—-—-—सफेद कुमुदिनी
- **गर्दभाण्डः**—पुं०—गर्दभ-अण्डः—-—एक वृक्ष विशेष
- **गर्दभाण्डः**—पुं०—गर्दभ-अण्डः—-—वृक्ष
- **गर्दभडकः**—पुं०—गर्दभ-डकः—-—एक वृक्ष विशेष
- **गर्दभडकः**—पुं०—गर्दभ-डकः—-—वृक्ष
- **गर्दभाह्वयम्**—नपुं०—गर्दभ-आह्वयम्—-—सफेद कमल
- **गर्दभगदः**—पुं०—गर्दभ-गदः—-—चर्मरोग विशेष
- **गर्धः**—पुं०—-—गृध् - घञ्, अच् वा—इच्छा, उत्कण्ठा
- **गर्धः**—पुं०—-—-—लालच
- **गर्धन**—वि०—-—गृध् - ल्युट्, क्त वा—लोभी, लालची
- **गर्धित**—वि०—-—गृध् - ल्युट्, क्त वा—लोभी, लालची
- **गर्धिन्**—वि०—-—गर्ध - इनि— इच्छुक, लालची, लोभी
- **गर्धिन्**—वि०—-—-—उत्सुकतापूर्वक किसी कार्य का पीछा करने वाली
- **गर्भः**—पुं०—-—गृ - भन्—गर्भाशय, पेट
- **गर्भः**—पुं०—-—-—भ्रूण, गर्भस्थ बच्चा, गर्भाधान
- **गर्भः**—पुं०—-—-—गर्भाधान काल
- **गर्भः**—पुं०—-—-—बच्चा
- **गर्भः**—पुं०—-—-—बच्चा, अण्डशावक
- **गर्भः**—पुं०—-—-—किसी वस्तु का अभ्यन्तर, मध्य या भीतरी भाग
- **गर्भः**—पुं०—-—-—आकाश-प्रसूति
- **गर्भः**—पुं०—-—-—भीतरी कमरा, प्रसूतिकागृह, जच्चा खाना
- **गर्भः**—पुं०—-—-—अभ्यन्तरीण प्रकोष्ठ
- **गर्भः**—पुं०—-—-—छिद्र
- **गर्भः**—पुं०—-—-—अग्नि

- **गर्भः**—पुं°—-——आहार
- **गर्भः**—पुं°—-——कटहल का कटीला छिलका
- **गर्भः**—पुं°—-——नदी का पाट
- **गर्भाङ्कः**—पुं°—गर्भ-अङ्कः—-—अकं के बीच में विष्कम्भक
- **गर्भावक्रान्तिः**—स्त्री°—गर्भ-अवक्रान्तिः—-—आत्मा का गर्भ में प्रविष्ट होना
- **गर्भागारम्**—नपुं°—गर्भ-आगारम्—-—बच्चेदानी
- **गर्भागारम्**—नपुं°—गर्भ-आगारम्—-—भीतरी कमरा, निजी कमरा, अन्तःपुर
- **गर्भागारम्**—नपुं°—गर्भ-आगारम्—-—प्रसूतिकागृह
- **गर्भागारम्**—नपुं°—गर्भ-आगारम्—-—मन्दिर का पूजाकक्ष, जहाँ देवता की मूर्ति स्थापित रहती है
- **गर्भाधानम्**—नपुं°—गर्भ-आधानम्—-—गर्भ रहना, गर्भधारण
- **गर्भाधानम्**—नपुं°—गर्भ-आधानम्—-—एक संस्कार, ऋतु-स्नान के पश्चात एक शुद्धिसंस्कार
- **गर्भाशयः**—पुं°—गर्भ-आशयः—-—योनि, बच्चेदानी
- **गर्भास्रायः**—पुं°—गर्भ-आस्रायः—-—गर्भ का कच्चा गिरना, गर्भपात
- **गर्भीश्वरः**—पुं°—गर्भ-ईश्वरः—-—जन्म से धनी, जन्मजात धनी, पैदाइशी राजा या रईस
- **गर्भोत्पत्तिः**—पुं°—गर्भ-उत्पत्तिः—-—भ्रूण की रचना
- **गर्भोपघातः**—पुं°—गर्भ-उपघातः—-—कच्चे गर्भ का गिर जाना
- **गर्भोपघातिनी**—स्त्री°—गर्भ-उपघातिनी—-—वह गाय या स्त्री जिसे बिना ऋतु के गर्भ का स्राव हो जाय
- **गर्भकर**—वि°—गर्भ-कर—-—गर्भ धारण करने वाला
- **गर्भकालः**—पुं°—गर्भ-कालः—-—गर्भधारण का समय, ऋतु काल
- **गर्भकोशः**—पुं°—गर्भ-कोशः—-—गर्भाशय, बच्चादानी
- **गर्भकोषः**—पुं°—गर्भ-कोषः—-—गर्भाशय, बच्चादानी
- **गर्भक्लेशः**—पुं°—गर्भ-क्लेशः—-—गर्भधारण करने का कष्ट, प्रसव की पीड़ा
- **गर्भक्षयः**—पुं°—गर्भ-क्षयः—-—गर्भ की कच्ची अवस्था में गिर जाना
- **गर्भगृहम्**—नपुं°—गर्भ-गृहम्—-—घर के भीतर का कमरा, घर का मध्य भाग
- **गर्भगृहम्**—नपुं°—गर्भ-गृहम्—-—प्रसूतिकागृह
- **गर्भगृहम्**—नपुं°—गर्भ-गृहम्—-—मन्दिर का वह कक्ष जिसमें देवता की प्रतिमा स्थापित हो
- **गर्भभवनम्**—नपुं°—गर्भ-भवनम्—-—घर के भीतर का कमरा, घर का मध्य भाग

- **गर्भभवनम्**—नपुं°—गर्भ-भवनम्—-—प्रसूतिकागृह
- **गर्भभवनम्**—नपुं°—गर्भ-भवनम्—-—मन्दिर का वह कक्ष जिसमें देवता की प्रतिमा स्थापित हो
- **गर्भवेश्मन्**—नपुं°—गर्भ-वेश्मन्—-—घर के भीतर का कमरा, घर का मध्य भाग
- **गर्भवेश्मन्**—नपुं°—गर्भ-वेश्मन्—-—प्रसूतिकागृह
- **गर्भवेश्मन्**—नपुं°—गर्भ-वेश्मन्—-—मन्दिर का वह कक्ष जिसमें देवता की प्रतिमा स्थापित हो
- **गर्भग्रहणम्**—नपुं°—गर्भ-ग्रहणम्—-—गर्भधारण, गर्भ होना
- **गर्भघातिन्**—वि°—गर्भ-घातिन्—-—गर्भपात कराने वाला
- **गर्भचलनम्**—नपुं°—गर्भ-चलनम्—-—गर्भस्पन्दन, गर्भाशय में बच्चे का हिलना-डोलना
- **गर्भच्युतिः**—स्त्री°—गर्भ-च्युतिः—-—जन्म, प्रसूति
- **गर्भच्युतिः**—स्त्री°—गर्भ-च्युतिः—-—गर्भस्राव
- **गर्भदासः**—पुं°—गर्भ-दासः—-—जन्म से ही गुलाम
- **गर्भदासी**—स्त्री°—गर्भ-दासी—-—जन्म से ही गुलाम
- **गर्भद्रुह**—वि°—गर्भ-द्रुह—-—गर्भपात करने वाला
- **गर्भधरा**—स्त्री°—गर्भ-धरा—-—गर्भवती
- **गर्भधारणम्**—नपुं°—गर्भ-धारणम्—-—गर्भस्थिति, गर्भ में संतान को रखना
- **गर्भधारणा**—स्त्री°—गर्भ-धारणा—-—गर्भस्थिति, गर्भ में संतान को रखना
- **गर्भध्वंसः**—पुं°—गर्भ-ध्वंसः—-—गर्भपात
- **गर्भपाकिन्**—पुं°—गर्भ-पाकिन्—-—साठ दिन में पकने वाला धान, साठी चावल
- **गर्भपातः**—पुं°—गर्भ-पातः—-—चौथे महीने के बाद गर्भ क गिर जाना
- **गर्भपोषणम्**—नपुं°—गर्भ-पोषणम्—-—गर्भस्थ बालक का पालन-पोषण
- **गर्भभर्मन्**—नपुं°—गर्भ-भर्मन्—-—गर्भस्थ बालक का पालन-पोषण
- **गर्भमण्डपः**—पुं°—गर्भ-मण्डपः—-—शयनागार, प्रसूतिकागृह
- **गर्भमासः**—पुं°—गर्भ-मासः—-—वह महीना जिसमें गर्भ रहे
- **गर्भमोचनम्**—नपुं°—गर्भ-मोचनम्—-—प्रसव, बच्चे का जन्म
- **गर्भयोषा**—स्त्री°—गर्भ-योषा—-—गर्भवती स्त्री
- **गर्भरक्षणम्**—नपुं°—गर्भ-रक्षणम्—-—गर्भस्थ बालक की रक्षा करना
- **गर्भरुपः**—पुं°—गर्भ-रुपः—-—बच्चा, शिशु, तरुण

- **गर्भरुपकः**—पुं°—गर्भ-रुपकः—-—बच्चा, शिशु, तरुण
- **गर्भलक्षणम्**—नपुं°—गर्भ-लक्षणम्—-—गर्भ हो जाने का चिन्ह
- **गर्भलम्भनम्**—नपुं°—गर्भ-लम्भनम्—-—गर्भ की रक्षा और उसके विकास के लिए किया जाने वाला एक संस्कार
- **गर्भवसतिः**—स्त्री°—गर्भ-वसतिः—-—गर्भाशय
- **गर्भवसतिः**—स्त्री°—गर्भ-वसतिः—-—गर्भाशय में रहना
- **गर्भवासः**—पुं°—गर्भ-वासः—-—गर्भाशय
- **गर्भवासः**—पुं°—गर्भ-वासः—-—गर्भाशय में रहना
- **गर्भविच्युतिः**—स्त्री°—गर्भ-विच्युतिः—-—गर्भाधान के आरम्भ में ही गर्भस्राव हो जाना
- **गर्भवेदना**—स्त्री°—गर्भ-वेदना—-—प्रसवपीडा
- **गर्भव्याकरणम्**—नपुं°—गर्भ-व्याकरणम्—-—गर्भ की उत्पत्ति और वृद्धि
- **गर्भशङ्कुः**—पुं°—गर्भ-शङ्कुः—-—एक प्रकार का औजार जिससे मरे हुए बच्चे को पेट से निकाला जाता है
- **गर्भशय्या**—पुं°—गर्भ-शय्या—-—गर्भाशय
- **गर्भसंभवः**—पुं°—गर्भ-संभवः—-—गर्भवती होना
- **गर्भसंभूतिः**—स्त्री°—गर्भ-संभूतिः—-—गर्भवती होना
- **गर्भस्थ**—वि°—गर्भ-स्थ—-—गर्भाशय में विद्यमान
- **गर्भस्थ**—वि°—गर्भ-स्थ—-—अभ्यन्तर, आन्तरिक
- **गर्भस्रावः**—पुं°—गर्भ-स्रावः—-—गर्भ गिर जाना, गर्भ का कच्ची अवस्था में बह जाना
- **गर्भकः**—पुं°—-—गर्भ - कन्—बालों के बीच धारण की हुई पुष्पमाला
- **गर्भकम्**—नपुं°—-—-—दो रातों और उनके बीच के दिन का समय
- **गर्भण्डः**—पुं°—-—गर्भस्य अण्ड इव ष° त°—नाभि का बढ़ का जाना
- **गर्भवती**—स्त्री°—-—गर्भ - मतुप् - ङीप्, वत्वम्—गर्भिणी स्त्री
- **गर्भिणी**—स्त्री°—-—गर्भ - इनि - ङीप्—गर्भवती स्त्री
- **गर्भिणीवेक्षणम्**—नपुं°—गर्भिणी-अवेक्षणम्—-—दाईपना, गर्भवती स्त्री और नवजात बच्चे की सेवा और परिचर्या
- **गर्भिणीदोहद्रम्**—नपुं°—गर्भिणी-दोहद्रम्—-—गर्भवती स्त्री की प्रबल इच्छाएँ या रुचि
- **गर्भिणीव्याकरणम्**—नपुं°—गर्भिणी-व्याकरणम्—-—गर्भ के विकास का विज्ञान
- **गर्भिणीव्याकृतिः**—स्त्री°—गर्भिणी-व्याकृतिः—-—गर्भ के विकास का विज्ञान
- **गर्भित**—वि°—-—गर्भ - इतच्—गर्भयुक्त, भरा हुआ

- **गर्भेतृप्त**—वि°,अलुक् स° त°————बालक की भाँति गर्भ में ही सन्तुष्ट
- **गर्भेतृप्त**—वि°,अलुक् स° त°————आहार और सन्तान के विषय में सन्तुष्ट
- **गर्भेतृप्त**—वि°,अलुक् स° त°————आलसी
- **गर्मुत्**—स्त्री°———गृ - उति, मुट्—एक प्रकार का घास
- **गर्मुत्**—स्त्री°———गृ - उति, मुट्—एक प्रकार का नरकुल
- **गर्मुत्**—स्त्री°———गृ - उति, मुट्—सोना
- **गर्व**—भ्वा° पर° <गर्वित>, <गर्वति>————घमंडी या अहंकारी होना
- **गर्वः**—पुं°———गर्व - घञ्—घमंड, अहंकार
- **गर्वः**—पुं°———गर्व - घञ्—शास्त्र ३३ व्यभिचारियों में से एक
- **गर्वाटः**—पुं°———गर्व - अट् - अच्—चौकीदार, द्वारपाल
- **गर्ह**—भ्वा° , चुरा° आ° <गर्हते>, <गर्हयते>, <गर्हित>————कलंक लगाना, निन्दा करना, झिड़की देना
- **गर्ह**—भ्वा° , चुरा° आ° <गर्हते>, <गर्हयते>, <गर्हित>————दोषी ठहराना, आरोप लगाना
- **गर्ह**—भ्वा° , चुरा° आ° <गर्हते>, <गर्हयते>, <गर्हित>————खेद प्रकट करना
- **विगर्ह**—भ्वा° , चुरा° आ°—वि-गर्ह———कलंकित करना, निन्दा करना, झिड़की देना
- **गर्हणम्**—नपुं°———गर्ह - ल्युट्—निन्दा, कलंक, झिड़की, दुर्वचन
- **गर्हणा**—स्त्री°———गर्ह - युच् - टाप्—निन्दा, कलंक, झिड़की, दुर्वचन
- **गर्हा**—स्त्री°———गर्ह - अ - टाप्—निन्दा,दुर्वचन
- **गर्ह्य**—वि°———गर्ह् - ण्यत्—निन्दनीय, निन्दा के योग्य, कलंक दिये जाने के योग्य
- **गर्ह्यवादिन्**—वि°—गर्ह्य-वादिन्———अपशब्द कहने वाला, दुर्वचन बोलने वाला
- **गल्**—भ्वा° पर° <गलति>, <गलित>————टपकाना, चुआना, पसीजना, चूना
- **गल्**—भ्वा° पर° <गलति>, <गलित>————टपकाना या गिरना
- **गल्**—भ्वा° पर° <गलति>, <गलित>————ओझल होना, अन्तर्धान होना, गुजर जाना, हट जाना
- **गल्**—भ्वा° पर° <गलति>, <गलित>————खाना, निगलना
- **गल्**—प्रेर° या चुरा° उभ°————उडेलना
- **गल्**—प्रेर° या चुरा° उभ°————निथारना, निचोड़ना
- **गल्**—प्रेर° या चुरा° आ°————बहना
- **गलित**—भू° क° कृ° ————उडेलना

- **गलित**—भू॰ क॰ कृ॰ ——–—निथारना, निचोड़ना
- **गलित**—भू॰ क॰ कृ॰ ——–—बहना
- **निर्गल्**—भ्वा॰ पर॰ —निस्-गल्—–—टपकना, रिसना, चूना
- **पर्यागल्**—भ्वा॰ पर॰ —पर्या-गल्—–—टपकना
- **विगल्**—भ्वा॰ पर॰ —वि-गल्—–—टपकाना
- **विगल्**—भ्वा॰ पर॰ —वि-गल्—–—टपकना, चूना
- **विगल्**—भ्वा॰ पर॰ —वि-गल्—–—ओझल होना, अन्तर्धान होना
- **गलः**—पुं॰—–—गल् - अच्—कंठ, गर्दन
- **गलः**—पुं॰—–—गल् - अच्—साल वृक्ष की लाख
- **गलः**—पुं॰—–—गल् - अच्—एक प्रकार का वाद्ययन्त्र
- **गलाङ्कुरः**—पुं॰—गल-अङ्कुरः—–—गले का एक विशेष रोग
- **गलोद्भवः**—पुं॰—गल-उद्भवः—–—घोड़े की गर्दन के बाल, अयाल
- **गलोघः**—पुं॰—गल-ओघः—–—गले की रसौली
- **गलकम्बलः**—पुं॰—गल-कम्बलः—–—गाय बैल की गर्दन का नीचे लटकने वाला चमड़ा, झालर
- **गलगण्डः**—पुं॰—गल-गण्डः—–—गंडमाला, गले का एक रोग जिसमें गांठ सी निकल जाती है
- **गलग्रहः**—पुं॰—गल-ग्रहः—–—गला पकड़ना, गला घोटना, श्वासावरोध करना
- **गलग्रहः**—पुं॰—गल-ग्रहः—–—एक प्रकार का रोग
- **गलग्रहः**—पुं॰—गल-ग्रहः—–—मास में कृष्णपक्ष के कुछ दिन
- **गलचर्मन्**—नपुं॰—गल-चर्मन्—–—अन्ननाली, गला
- **गलद्वारम्**—नपुं॰—गल-द्वारम्—–—मुँह
- **गलमेखला**—स्त्री॰—गल-मेखला—–—हार
- **गलवार्त**—वि॰—गल-वार्त—–—गले की क्रिया में निपुण, खूब खाने और हजम करने वाला, तन्दरुस्त, स्वस्थ
- **गलवार्त**—वि॰—गल-वार्त—–—पिछलग्गू, चाटुकार
- **गलव्रतः**—पुं॰—गल-व्रतः—–—मोर
- **गलशुण्डिका**—स्त्री॰—गल-शुण्डिका—–—उपजिह्वा
- **गलशुण्डी**—स्त्री॰—गल-शुण्डी—–—गर्दन की ग्रन्थियों का सूजन
- **गलस्तनी**—स्त्री॰—गल-स्तनी—–—बकरी

- **गलहस्तः**—पुं°—गल-हस्तः———गले से पकड़ना, गला घोटना, अर्धचन्द्र या गरदनिया
- **गलहस्तः**—पुं°—गल-हस्तः———अर्धचन्द्राकार बाण
- **गलहस्तित**—वि°—गल-हस्तित———गले से पकड़ा हुआ, गर्दनिया देकर निकाला हुआ, गला घोटा हुआ
- **गलकः**—पुं°———गल् - बुन्—कण्ठ, गर्दन
- **गलकः**—पुं°———गल् - बुन्—एक प्रकार की मछली
- **गलनम्**—नपुं°———गल् - ल्युट्—रिसना, चूना, टपकना
- **गलनम्**—नपुं°———गल् - ल्युट्—चूना, पिघल जाना
- **गलन्तिका**—स्त्री°———गल् - शतृ - ङीष्, नुम् - कन् - टाप् इत्वम्, -गल् - शतृ - ङीष्, नुम्—छोटा घड़ा
- **गलन्तिका**—स्त्री°—————छोटा घड़ा जिसकी पेंदी में छेद करके देव मूर्ति पर टांग देते है, जिससे कि उस छेद के बराबर जल टपकता रहता हैं
- **गलन्ती**—स्त्री°———गल् - शतृ - ङीष्, नुम् - कन् - टाप् इत्वम्, -गल् - शतृ - ङीष्, नुम्—छोटा घड़ा
- **गलन्ती**—स्त्री°—————छोटा घड़ा जिसकी पेंदी में छेद करके देव मूर्ति पर टांग देते है, जिससे कि उस छेद के बराबर जल टपकता रहता हैं
- **गलिः**—पुं°———गडि, डस्य लः, गल् - इन वा—हृष्ट पुष्ट परन्तु मट्ठा बैल
- **गलित**—भू° क° कृ°———गल् - क्त—टपका हुआ, नीचे गिरा हुआ
- **गलित**—भू° क° कृ°—————पिघला हुआ
- **गलित**—भू° क° कृ°—————रिसा हुआ, बहता हुआ
- **गलित**—भू° क° कृ°—————नष्ट, ओझल, वञ्चित
- **गलित**—भू° क° कृ°—————बंधन-रहित, ढीला
- **गलित**—भू° क° कृ°—————खाली हुआ, चू चू कर जो खाली हो गया हो
- **गलित**—भू° क° कृ°—————छाना हुआ
- **गलित**—भू° क° कृ°—————क्षीण, निर्बल किया हुआ
- **गलितकुष्ठम्**—नपुं°—गलित-कुष्ठम्———बढ़ा हुआ या असाध्य कोढ़ जब कि हाथ पैर की अंगुलियाँ भी गल कर गिर जाती है
- **गलितदन्त**—वि°—गलित-दन्त———दन्तहीन
- **गलितनयन**—वि°—गलित-नयन———जिसकी आँखों में देखने की शक्ति न रहे, अंधा
- **गलितकः**—पुं°———गलित इव कायति - कै - क—एक प्रकार का नृत्य
- **गलेगण्डः**—पुं°———अलुक् स° त°—एक पक्षी जिसके गले से मांस की थैली सी लटकती रहती है
- **गल्भ्**—भ्वा° आ° <गल्भते>, <गल्भित>—————साहसी या विश्वस्त होना
- **प्रगल्भ्**—भ्वा° आ°—प्र-गल्भ्———साहसी या आत्मविश्वासी होना

- **गल्भ**—वि°—-—गल्भ् - अच्—साहसी आत्मविश्वासी, जीवट का
- **गल्या**—स्त्री°—-—गलानां कण्ठानां समूहः - गल् - यत् - टाप्—कण्ठों का समूह
- **गल्लः**—पुं°—-—गल् - ल—गाल, विशेषकर मुख के दोनों किनारों का पार्श्ववर्ती गाल
- **गल्लचातुरी**—स्त्री°—गल्ल-चातुरी—-—गाल के नीचे रखा जाने वाला छोटा गोल तकिया
- **गल्लकः**—पुं°—-—गल् - क्विप्, = गल्, तं लाति ला - क, ततः स्वार्थे कन्—शराब का गिलास
- **गल्लकः**—पुं°—-—-—पुखराज, नीलमणि
- **गल्लर्कः**—पुं°—-—-—मदिरा पीने का प्याला
- **गल्वर्कः**—पुं°—-—गलुर्मणिभेदः तस्य अर्को दीप्तिरिव - ब° स°—स्फटिक
- **गल्वर्कः**—पुं°—-—-—वैदुर्यमणि
- **गल्वर्कः**—पुं°—-—-—कटोरा, शराब पीने का गिलास
- **गल्ह्**—भ्वा° आ° <गल्हते>, <गल्हित>—-—-—कलंक लगाना, निन्दा करना
- **गव**—पुं°—-—-—कुछ समासों, विशेषकर स्वरों से आरम्भ होने वाले शब्दों के आरम्भ में 'गो' शब्द का स्थानापन्न पर्याय
- **गवाक्षः**—पुं°—गव-अक्षः—-—रोशनदान, झरोखा
- **गवाक्षजालम्**—नपुं°—गव-अक्ष-जालम्—-—जाली, झिलमिली
- **गवाक्षित**—वि°—गव-अक्षित—-—खिड़कियों वाला
- **गवाग्रम्**—नपुं°—गव-अग्रम्—-—गौंवों का झुण्ड
- **गवादनम्**—नपुं°—गव-अदनम्—-—चरागाह, गोचरभूमि
- **गवादनी**—स्त्री°—गव-अदनी—-—चरागाह
- **गवदनी**—स्त्री°—गव-अदनी—-—खोर, नांद जिसमें पशुओं के खाने के लिए घास रका जाता हैं
- **गवाधिका**—स्त्री°—गव-अधिका—-—लाख
- **गवार्ह**—वि°—गव-अर्ह—-—गाय के मूल्य का
- **गवाविकम्**—नपुं°—गव-अविकम्—-—गाय और भेड़े
- **गवाशनः**—पुं°—गव-अशनः—-—मोची
- **गवाशनः**—पुं°—गव-अशनः—-—जाति से बहिष्कृत
- **गवाश्वम्**—नपुं°—गव-अश्वम्—-—बैल और घोड़े
- **गवाकृति**—वि°—गव-आकृति—-—गाय की शक्ल वाला
- **गवाह्निकम्**—नपुं°—गव-आह्निकम्—-—प्रतिदिन गाय को चारा देने की नाप

- **गवेन्द्रः**—पुं°—गव-इन्द्रः—-—गौओं का स्वामी
- **गवेन्द्रः**—पुं°—गव-इन्द्रः—-—बढ़िया बैल
- **गवेश्वरः**—पुं°—गव-ईश्वरः—-—गौओं का स्वामी
- **गवेशः**—पुं°—गव-ईशः—-—गौओं का स्वामी
- **गवोद्धः**—पुं°—गव-उद्धः—-—सर्वोत्तम गाय या बैल
- **गवयः**—पुं°—-—गो - अय् - अच्—बैल की जाति
- **गवालूकः**—पुं°—-—गवाय शब्दाय अलति - गव - अल् - ऊकञ् = गवय—
- **गविनी**—स्त्री°—-—गो - इनि - ङीप्—गोओं का झुंड या लहंडा
- **गवेडुः**—पुं°—-—-—पशुओं को खिलाने चारा , घास
- **गवेधुः**—पुं°—-—-—पशुओं को खिलाने चारा , घास
- **गवेधुका**—स्त्री°—-—-—पशुओं को खिलाने चारा , घास
- **गवेरुकम्**—नपुं°—-—-—गेरु
- **गवेष्**—भ्वा° आ°, चुरा° पर° <गवेषते>, <गवेषयति>, <गवेषित>—-—-—ढूँढना, खोजना, तलाश करना, पूछताछ करना
- **गवेष्**—भ्वा° आ°, चुरा° पर° <गवेषते>, <गवेषयति>, <गवेषित>—-—-—प्रयत्न करना, उत्कट इच्छा करना, प्रबल उद्योग करना
- **गवेष**—वि°—-—गवेष् - अच्—खोजने वाला
- **गवेषः**—पुं°—-—-—खोज, पूछताछ
- **गवेषणम्**—नपुं°—-—गवेष् - ल्युट्, युच् - टाप् वा—किसी वस्तु की खोज या तलाश
- **गवेषणा**—स्त्री°—-—गवेष् - ल्युट्, युच् - टाप् वा—किसी वस्तु की खोज या तलाश
- **गवेषित**—वि°—-—गवेष् - क्त—खोजा हुआ, ढूँढा हुआ, तलाश किया हुआ
- **गव्य**—वि°—-—गो - यत्—गौ आदि पशुओं से युक्त
- **गव्य**—वि°—-—-—गौओं से प्राप्त दूध, दही आदि
- **गव्य**—वि°—-—-—पशुओं के लिए उपयुक्त
- **गव्यम्**—नपुं°—-—-—गौओं की हेड़, मवेशी
- **गव्यम्**—नपुं°—-—-—गोचरभूमि
- **गव्यम्**—नपुं°—-—-—गाय का दूध
- **गव्यम्**—नपुं°—-—-—धनुष की डोरी
- **गव्यम्**—नपुं°—-—-—रंगीन बनाने की सामग्री, पीला रंग

- **गव्यूतम्**—नपुं°—-—गोः यूतिः पृषो°—एक कोस या दो मील की दूरी की माप
- **गव्यूतम्**—नपुं°—————दो कोस के बराबर दूरी की माप
- **गव्यूतिः**—स्त्री°—-—गोः यूतिः पृषो°—एक कोस या दो मील की दूरी की माप
- **गव्यूतिः**—स्त्री°—————दो कोस के बराबर दूरी की माप
- **गह्**—चुरा° उभ° <गाहयति>, <गाहयते>—————सघन या सांद्र होना
- **गह्**—चुरा° उभ° <गाहयति>, <गाहयते>—————गहराई तक पहुँचना
- **गहन**—वि°—-—गह् - ल्युट्—गहरा, सघन, सांद्र
- **गहन**—वि°—————अभेद्य, अप्रवेश्य, अलंघ्य, दुर्गम
- **गहन**—वि°—————दुर्बोध, अव्याख्येय, रहस्यपूर्ण
- **गहन**—वि°—————कठोर, कठिन, पीडाकर, कष्टकर
- **गहन**—वि°—————गहरा किया हुआ, तीव्र किया हुआ
- **गहनम्**—नपुं°—————गह्वर, गहराई
- **गहनम्**—नपुं°—————जंगली झाड़ी या झुरमुट, घोर या अप्रवेश्य जंगल
- **गहनम्**—नपुं°—————छिपने का स्थान
- **गहनम्**—नपुं°—————गुफा
- **गहनम्**—नपुं°—————पीड़ा, दुःख
- **गह्वर**—वि°—-—गह् - वरच्—गहरा, दुस्तर
- **गह्वरम्**—नपुं°—————रसातल, अथाह खाई
- **गह्वरम्**—नपुं°—————झाड़ी या झुरमुट, जंगल
- **गह्वरम्**—नपुं°—————गुफा, कन्दरा
- **गह्वरम्**—नपुं°—————दुर्गम् स्थान
- **गह्वरम्**—नपुं°—————छिपने की जगह
- **गह्वरम्**—नपुं°—————पहेली
- **गह्वरम्**—नपुं°—————पाखंड
- **गह्वरम्**—नपुं°—————रोना, चिल्लाना
- **गह्वरः**—पुं°—————लतामण्डप, निकुंज
- **गह्वरी**—स्त्री°—————गुफा, कन्दरा, खोह

- **गा**—स्त्री°——गै - डा—गाना, श्लोक
- **गाङ्ग**—वि°——गंगा - अण्—गंगा में या गंगा पर होने वाला
- **गाङ्ग**—वि°————गंगा से प्राप्त या गंगा से आया हुआ
- **गाङ्गः**—पुं°————भीष्म का विशेषण
- **गाङ्गः**—पुं°————कार्तिकेय की उपाधि
- **गाङ्गम्**—नपुं°————विशेष प्रकार का वर्षा का जल
- **गाङ्गम्**—नपुं°———— सोना
- **गाङ्गटः**—पुं°——गाङ्ग - अट् - अच्, शक° पररुप, पृषो°—झींगा मछली या जलवृश्चिक
- **गाङ्गटेयः**—पुं°——गाङ्ग - अट् - अच्, शक° पररुप, पृषो°—झींगा मछली या जलवृश्चिक
- **गाङ्गायनि**—पुं°——गङ्गा - फिञ्—भीष्म या कार्तिकेय का नाम
- **गाङ्गेय**—वि°——गङ्गा - ढक्—गंगा पर या गंगा में होने वाला
- **गाङ्गेयः**—पुं°————भीष्म या कार्तिकेय का नाम
- **गाङ्गेयम्**—नपुं°———— सोना
- **गाजरम्**—नपुं°——गाजं मदम् राति, गाज - रा - क—गाजर
- **गञ्जिकायः**—पुं°————बत्तख
- **गाढ**—भू° क° कृ°——गाह् - क्त—डुबकी लगाया हुआ, गोता लगाया हुआ, स्नान किया हुआ, गहरा घुसा हुआ
- **गाढ**—भू° क° कृ°————बार-बार डुबकी लगाया हुआ, आश्रित, सघन या घना बसा हुआ
- **गाढ**—भू° क° कृ°————अत्यंत दबा हुआ, कस कर खींचा हुआ, पक्का मुंदा हुआ, कसा हुआ
- **गाढ**—भू° क° कृ°————सघन, सान्द्र
- **गाढ**—भू° क° कृ°————गहरा, दुस्तर
- **गाढ**—भू° क° कृ°————बलवान, प्रचंड, अत्यधिक, तीव्र
- **गाढम्**—अव्य°————ध्यानपूर्वक, जोर से, अत्यधिकता के साथ, भरपूर, प्रचण्डता से, बलपूर्वक
- **गाढमुष्टि**—वि°—गाढ-मुष्टि——बन्द मुट्ठी वाला, लोलुप, कंजूस
- **गाढमुष्टिः**—पुं°—गाढ-मुष्टिः——तलवार
- **गाणपत**—वि°——गणपति - अण्—किसी दल के नेता से संबंध रखने वाला
- **गाणपत**—वि°————गणेश से संबन्ध रखने वाला
- **गाणपत्यः**—पुं°——गणपति - यक्—गणेश की पूजा करने वाला

- **गाणपत्यम्**—नपुं°———-—गणेश की पूजा
- **गाणपत्यम्**—नपुं°———-—किसी दल का नेतृत्व, चौधरात, नेतृत्व
- **गाणिक्यम्**—नपुं°——गणिकानां समूहः - यञ्—रंडियों का समूह
- **गाणेशः**—पुं°——गणेश - अण्—गणेश की पूजा करने वाला
- **गाण्डिवः**—पुं°—-—गाण्डिरस्त्यस्य संज्ञायां - व पूर्वपददीर्घो विकल्पेन—अर्जुन का बाण
- **गाण्डिवः**—पुं°—-—-—धनुष
- **गाण्डीवः**—पुं°——गाण्डिरस्त्यस्य संज्ञायां - व पूर्वपददीर्घो विकल्पेन—अर्जुन का बाण
- **गाण्डीवः**—पुं°———-—धनुष
- **गाण्डिवधन्वन्**—पुं°—गाण्डिव-धन्वन्——अर्जुन का विशेषण
- **गाण्डिवम्**—नपुं°—-—गाण्डिरस्त्यस्य संज्ञायां - व पूर्वपददीर्घो विकल्पेन—अर्जुन का बाण
- **गाण्डिवम्**—नपुं°———-—धनुष
- **गाण्डीवम्**—नपुं°—-—गाण्डिरस्त्यस्य संज्ञायां - व पूर्वपददीर्घो विकल्पेन—अर्जुन का बाण
- **गाण्डीवम्**—नपुं°————धनुष
- **गाण्डिवधन्वन्**—पुं°—गाण्डिवम्-धन्वन्——अर्जुन का विशेषण
- **गाण्डीविन्**—पुं°——गाण्डीव - इनि—अर्जुन का विशेषण, तृतीय पांडव राजकुमार
- **गातागतिक**—वि°—-—गतागत - ठक्—जाने आने के कारण उत्पन्न
- **गतानुगतिक**—वि°—-—गतानुगत - ठक्—अंधानुकरण से अथवा पुरानी लकीर का फकीर बनने से उत्पन्न
- **गातुः**—पुं°—-—गै - तुन्—गीत
- **गातुः**—पुं°———-—गाने वाला
- **गातुः**—पुं°———-—गंधर्व
- **गातुः**—पुं°———-—कोयल
- **गातुः**—पुं°————भौंरा
- **गातृ**—पुं°———-—गवैया
- **गातृ**—पुं°———-—गंधर्व
- **गात्रम्**—नपुं°——गै - त्रन्, गातुरिदं वा, अण्—शरीर
- **गात्रम्**—नपुं°————शरीर का अंग या अवयव
- **गात्रम्**—नपुं°————हाथी के अगले पैर का ऊपरी भाग

- **गात्रानुलेपनी**—स्त्री°—गात्रम्-अनुलेपनी—-—उबटन
- **गात्रावरणम्**—नपुं°—गात्रम्-आवरणम्—-—ढाल
- **गात्रोत्सादनम्**—नपुं°—गात्रम्-उत्सादनम्—-—सुगन्धित पदार्थों से शरीर को साफ करना
- **गात्रकर्षण**—वि°—गात्रम्-कर्षण—-—शरीर को कृश या दुर्बल बनाने वाला
- **गात्रमार्जनी**—स्त्री°—गात्रम्-मार्जनी—-—तौलिया
- **गात्रयष्टिः**—स्त्री°—गात्रम्-यष्टिः—-—दुबला पतला शरीर
- **गात्ररुहम्**—नपुं°—गात्रम्-रुहम्—-—रोंगटे, बाल
- **गात्रलता**—स्त्री°—गात्रम्-लता—-—दुबला पतला और सुकुमार शरीर, इकहरा बदन
- **गात्रसङ्कोचिन्**—पुं°—गात्रम्-सङ्कोचिन्—-—झाऊ चूहा, साही
- **गात्रसम्प्लवः**—पुं°—गात्रम्-सम्प्लवः—-—छोटा पक्षी, गोताखोर
- **गाथः**—पुं°—-—गै - थन्—गीत, भजन
- **गाथकः**—पुं°—-—गै - थकन्—संगीतवेत्ता, गवैया
- **गाथकः**—पुं°—-—-—पुराणों अथवा धार्मिक काव्यों का लय के साथ गायन करने वाला
- **गाथिकः**—पुं°—-—गै - थकन्, गाथ - ठन्—संगीतवेत्ता, गवैया
- **गाथिकः**—पुं°—-—-—पुराणों अथवा धार्मिक काव्यों का लय के साथ गायन करने वाला
- **गाथा**—स्त्री°—-—गाथ - टाप्—छन्द
- **गाथा**—स्त्री°—-—-—धार्मिक श्लोक या छन्द जो वेदों से संबंध न रखता हो
- **गाथा**—स्त्री°—-—-—श्लोक, गीत
- **गाथा**—स्त्री°—-—-—एक प्राकृत बोली
- **गाथाकारः**—पुं°—गाथा-कारः—-—प्राकृत काव्यकार
- **गाथिका**—स्त्री°—-—गाथा - कन् - टाप्, इत्वम्—गीत, श्लोक
- **गाध्**—भ्वा° आ° <गाधते>, <गाधित>—-—-—खड़ा होना, ठहरना, रहना
- **गाध्**—भ्वा° आ° <गाधते>, <गाधित>—-—-— कूच करना, गोता लगाना, डुबकी लगाना
- **गाध्**—भ्वा° आ° <गाधते>, <गाधित>—-—-—खोजना, तलाश करना, पूछताछ करना
- **गाध्**—भ्वा° आ° <गाधते>, <गाधित>—-—-—संकलित कर्ना, गूथना या धागे में पिरोना
- **गाध**—वि°—-—गाध् - घञ्—तरणीय, जो बहुत ठहरा न हो, उथला
- **गाधम्**—नपुं°—-—-—उथली या छिछली जगह, घाट

